भरा देखकर प्रसन्न होता है, या माली अपने लगाए हुए वृक्ष की छाया में बैठकर प्रसन्न होता है, या कोई स्वामी अपने घोड़ों, गौओं और बकरियों आदि को अच्छा या अधिक दूध देनेवाली देखकर प्रसन्न होता और उनके लिए अभिमान करता है। यह अलौकिक पदार्थ है जो भाग्यवान जान निछावर करनेवालों को प्राप्त होता है, और जिसकी हम लोगों को कदापि आशा नहीं हो सकती। इसका कारण क्या है? कारण यही है कि वे जान निछावर करनेवाले अपने बादशाह के सामने जान लड़ाया करते थे। इसी लिए उन्हें उन बादशाहों तथा उसकी सन्तान से स्वयं अपने लिए ही नहीं, बल्कि अपनी सन्तान के लिए भी हजारों आशाएँ होती थीं। और हम? हमारा बादशाह तो वह हाकिम है, जिसकी थोड़े ही दिनों बाद बदली हो जायगी या जो विलायत चला जायगा। फिर वह कौन और हम कौन!

सन् १०२० हि० में ईरज को जहाँगीर ने शाहनवाजखाँ की उपाधि दी। सन् १०२१ हि० में तीन हजारी जात, तीन हजारी मन्सब की उपाधि दी। सन् १०२४ हि० में उसने अम्बर पर ऐसी अच्छी विजय प्राप्त की, जिसकी हजारों प्रशंसाएँ और साधुवाद तलवार और कटार की जबान से भी निकले। और दाराब ने तो इस प्रकार जान लड़ाकर युद्ध किया कि वह ईर्ष्या की सीमा के भी उस पार पहुँच गया। सन् १०२६ हि० में उसे बहुत अच्छे-अच्छे घोड़ोंवाले बारह हजार बहादुर सवार प्रदान किए गए। उसने बालाघाट पर घोड़े उठाए। इसी सन् में इनकी कन्या का शाहजादा शाहजहान के साथ विवाह हुआ था।

सन् १०२७ हि० में इसे पंज-हजारी मन्सब मिला था

और साथ ही दो हजार ऐसे सवार मिले थे जिनके पास दो-दो और तीन-तीन घोड़े थे।

सन् १०२८ हि० में जहाँगीर लिखता है कि जब वह शिक्षक के पद पर नियत होकर बिदा होने लगा, तब मैंने उसे बहुत ही ताकीद के साथ कह दिया था कि सुना है कि शाहनवाजखाँ शराब पीने का शौकीन हो गया है और बहुत शराब पीता है। यदि यह बात सच हो तो बहुत दुःख है कि वह इसी अवस्था में अपने प्राण गँवा बैठेगा। उसे बिलकुल स्वच्छन्द मत छोड़ देना। यदि स्वयं भली भाँति उसकी रक्षा न कर सको, तो हमें स्पष्ट लिखो। हम उसे अपनी सेवा में बुला लेंगे और उसकी अवस्था सुधारने पर ध्यान देंगे। जब वह बुरहानपुर पहुँचा, तब उसने देखा कि लड़का बहुत ही दुर्बल और अशक्त हो गया है। चिकित्सा की गई, परन्तु कई दिनों के बाद वह बहुत ही अशक्त होकर बिस्तर पर पड़ गया। हकीमों ने बहुत कुछ चिकित्सा, उपचार और उपाय आदि किए, पर कुछ भी लाभ नहीं हुआ। ठीक युवावस्था में और वैभव तथा प्रताप की दशा में तेंतिस वर्ष की उम्र में सहस्रों कामनाएँ और अभिलाषाएँ लेकर परलोकवासी हुआ। यह दुःखद समाचार सुन कर मुझे बहुत ही दुःख हुआ। सच तो यह है कि वह बहुत बड़ा वीर था। यदि वह जीवित रहता तो इस साम्राज्य की बहुत अच्छी सेवाएँ करता और अपनी स्मृति के बहुत बड़े-बड़े काम करके छोड़ जाता। इस मृत्यु के मार्ग पर तो सभी को चलना है और ईश्वर की आज्ञा के सामने किसी का कुछ वश नहीं चलता। परन्तु इस प्रकार किसी का संसार से उठ जाना तो अवश्य ही बहुत बुरा लगता है। आशा है कि

ईश्वर उसकी आत्मा पर अनुग्रह करेगा। राजा रंगदेव बहुत पास के और घनिष्ट सेवकों में से है। उसे मैंने खानखानाँ के पास मातम-पुरसी करने के लिये भेजा है। मैंने उस पर बहुत अनुग्रह किया और उसका हृदय शान्त तथा सुखी करना चाहा। शाहनवाज का मन्सब उसके भाइयों और लड़कों में बाँट दिया। दाराब को पंज-हजारी जात और सवार कर दिया और खिलअत, हाथी, घोड़ा तथा जड़ाऊ तलवार देकर उसके पिता के पास भेज दिया, जिसमें वह वहाँ जाकर शाहनवाजखाँ के स्थान पर बरार और अहमदनगर का सूबेदार होकर रहे। उसके दूसरे भाई रहमान दाद को दो हजार आठ सौ सवार, शाहनवाज के लड़के मनोचर को दो हजारीजात, हजार सवार और दूसरे बेटे तुगरल को हजारी जात और पाँच सौ सवार का मन्सब प्रदान किया। सच बात तो यह है कि युवावस्था में मरनेवाले इस अमीरजादे ने जान लड़ा-लड़ा कर जहाँगीर के हृदय पर अपनी वीरता और योग्यता की बहुत अच्छी छाप बैठा दी थी। जहाँगीर ने अपनी तुजुक में इसकी वीरता का कई स्थानों पर बहुत अच्छा उल्लेख किया है; और वह हर जगह यही लिखता है कि यदि यह अधिक समय तक जीवित रहता, तो साम्राज्य की बहुत अच्छी-अच्छी सेवाएँ करता।

दाराब—सन् १०२९ में खानखानाँ का प्रार्थनापत्र आया कि दक्खिन के बरकी आदि के सरदार अनेक जंगली जातियों को अपने साथ लेकर उपद्रव कर रहे हैं। थानेदार उठ कर दाराब के पास चले आए हैं। बादशाह ने दो लाख रुपए भेजे। दाराब ने कई बार अमीरों को भेजा था। वे लोग जाते थे और

अपने सैनिक कटवा कर चले आते थे। अन्त में इस बार वह स्वयं गया। उन्हें मारता-मारता उनके घरों तक जा पहुँचा। सबको मार-काटकर और उनका माल-असबाब लूट कर उन्हें विकल कर दिया। अन्त में उसकी जो दुःखद अवस्था हुई थी, उसका उल्लेख उसके पिता के प्रकरण में हो चुका है। बार-बार सन्तोष के हृदय में कटार मारने की क्या आवश्यकता है।

रहमान दाद—जिन फूलों को हम जानते हैं, वे साधारण रंग और सुगन्ध रखते थे। परन्तु यह फूल अनेक प्रकार के गुणों आदि से युक्त तथा सज्जित था। अभागा पिता इसी के साथ सबसे अधिक प्रेम करता था। इसकी माता जाति की सूहिया थी और अमरकोट नामक स्थान की रहनेवाली थी। वह इस बात का अभिमान किया करता था कि बादशाह का जन्म मेरी ननिहाल में हुआ था। जिस समय वह मरा था, उस समय किसी को यह साहस नहीं होता था कि खानखानाँ के पास जाकर उसकी मृत्यु का समाचार उसे सुनावे। सिन्ध के रहनेवाले हजरत शाह ईसा नामक एक महात्मा थे। महलवालों ने उन्हीं से कहला भेजा कि आप ही जाकर खानखानाँ को यह परम दुःखद समाचार दीजिए। उन्होंने भी केवल इतना किया कि शोकसूचक वस्त्र पहन कर गए। केवल फातिहा पढ़ा। एकाध आयत और एकाध हदीस कही और पुण्यवान् होने के लिये धैर्य और सान्त्वना के कुछ वाक्य कहे और उठकर चले आए। जहाँगीर अपनी तुजुक में लिखता है कि सन् १०२९ हि० में खानखानाँ को फिर पुत्र-शोक देखना पड़ा। इस बार उसका लड़का रहमान दाद बालापुर में मर गया। कई दिनों तक ज्वर

आया था। केवल दुर्बलता ही रह गई थी। एक दिन शत्रु-पक्ष के लोग सेना का दस्ता बाँधकर प्रकट हुए। बड़ा भाई दाराब सेना लेकर सवार हुआ। जब इसे यह समाचार मिला, तब यह भी वीरता के आवेश में आकर उठ खड़ा हुआ और सवार होकर घोड़ा दौड़ाता हुआ अपने भाई के पास जा पहुँचा। शत्रु को मार भगाया। विजय के आनन्द में लहरों की तरह लहराता हुआ लौटा। घर आकर जिस प्रकार सचेत रहना चाहिए था और शरीर की रक्षा करनी चाहिए थी, उस प्रकार सचेत नहीं रहा और शरीर की रक्षा नहीं की। आते ही कपड़े उतार डाले। हवा लगने के कारण शरीर ऐंठने लगा। जबान बन्द हो गई। दो दिन तक यही दशा रही। तीसरे दिन मर गया। बहुत वीर युवक था। तलवार चलाने और अच्छे काम कर दिखलाने का इसे बहुत शौक था। इसका जी चाहता था कि अपना गुण तलवार में दिखलावें। आग तो सूखे और गीले दोनों को समान रूप से जलाती है। पर मेरे हृदय को बहुत अधिक दुःख होता है कि उसके बुड्ढे पिता की क्या दशा हुई होगी! उसका हृदय तो पहले से ही भग्न था। अभी शाहनवाजखाँ का घाव भरा ही नहीं था कि एक और घाव आ लगा। ईश्वर उसे इसके सहन करने के योग्य धैर्य और साहस प्रदान करे।

अमरउल्ला—नाम का एक और लड़का भी था जो दासी के गर्भ से उत्पन्न हुआ था। यह शिक्षा आदि से वंचित रहा। यह भी युवावस्था में ही मरा था। इसके विषय में जहाँगीर ने प्रसन्न होकर लिखा था कि इसने खान्देश के गोंडाना नामक स्थान में जाकर वहाँ की हीरे की खान पर अधिकार किया था।

हैदर कुली—पिता इसे प्रेम से हैदरी कहा करता था। यह कई भाइयों से पीछे आया था और सबसे पहले गया।

सन् १००४ हि० की बातों का उल्लेख करते समय इसका वर्णन किया जा चुका है। पाठक वहीं देख लें। ईश्वर ऐसा शोक शत्रु को भी न दे।

दो लड़कियों के वर्णन भी ग्रन्थों में काली नकाबें डाले हुए दिखाई देते हैं। एक तो वही थी जिसका दानियाल के साथ विवाह हुआ था और जिसका वर्णन ऊपर किया जा चुका है। दुःख है कि जिस जाना बेगम के सिर से सुहाग के इत्र टपकते थे, निर्दय विधि ने उसमें दुर्भाग्य के हाथों से रँड़ापे की धूल डाली। इस बेचारी धर्म्मनिष्ठ ने ऐसा शोक किया कि कोई क्या करता। इसने दहकती हुई आग से अपना सारा शरीर दागा था। वृद्धा होकर मरी थी, पर जब तक जीती रही, तब तक सफेद गजी-गाढ़ा ही पहनती रही। कभी सिर पर रंगीन रूमाल तक न डाला। इसके कृत्य और आचरण पुरुषों तक के लिये आदर्श हैं।

जहाँगीर दौरा करने के लिये दक्खिन को ओर गया था। वहाँ खानखानाँ ने बादशाह, उसके समस्त दरबारियों और सारे लश्कर की दावत की थी। संयोग यह कि उन दिनों पतझड़ ने वृक्षों के कपड़े उतार लिए थे। इस सदाचारिणी स्त्री ने उन्हें भी वस्त्रों आदि से सुसज्जित किया था। दूर दूर से चित्रकार आदि बुलवाए थे। उनसे कागजों और कपड़ों के फूल कतरवाए थे। मोम और लकड़ी के फल तरशवाए थे और उन पर ऐसा रंग रोगन किया था कि असल और नकल में कोई अन्तर ही नहीं दिखाई देता था। जिस समय बादशाह आए, उस समय सभी

वृक्ष हरे थे और अपनी झोलियाँ फलों से भरे हुए खड़े थे। बादशाह बहुत ही चकित हुए। रविश पर चले जा रहे थे। जब उन्होंने एक फल पर हाथ डाला, तब उन्हें पता चला कि यह सारा कारखाना केवल सब्ज बाग है। बहुत प्रसन्न हुए।

इनकी दूसरी लड़की का नाम नहीं ज्ञात है। फरहंग जहाँ-गीरी के लेखक मीर जमालउद्दीन अंजू अकबर के अमीरों में से एक थे। उनके दो लड़के थे, जिनमें से एक का नाम मीर अमीरउद्दीन था। उनकी पितृ-भक्ति और आज्ञाकारिता उन्हें पिता की सेवा से क्षण भर भी अलग नहीं होने देती थी। यह लड़की उन्हीं से ब्याही थी। दुःख है कि यह बेचारी भी ठीक युवावस्था में विधवा हो गई थी।

## मियाँ फहीम

ये वही मियाँ फहीम हैं जिनके सम्बन्ध में भारत की स्त्रियों और पुरुषों में यह कहावत प्रसिद्ध है कि—"कमावें खानखानाँ और लुटावें मियाँ फहीम।" खानखानाँ के कुछ निवेदन-पत्र और चिट्ठियाँ मैंने देखी हैं। वे भी इन्हें मियाँ फहीम ही लिखते हैं। इससे यह स्पष्ट है कि वे भी इन्हें मियाँ ही कहते होंगे। बस ये मियाँ ही प्रसिद्ध हो गए। लोग इन्हें खानखानाँ का दास समझते हैं। पर वास्तव में ये दास नहीं थे, बल्कि एक राजपूत के लड़के थे। बहुत ही आस्तिक, ईश्वर का भय करनेवाले, मुरव्वतदार और गुण-ग्राही थे। खानखानाँ ने इन्हें अपने पुत्रों की तरह पाला था और पुत्रों के साथ ही इन्हें शिक्षा आदि दिलाई थी। इन्हें साहस और वीरता से दूध पिलवाया था,

और योग्यता तथा शिष्टाचार से शिक्षा दिलवाई थी। अपने स्वामी की कृपा से इनका नाम भी प्रसिद्धि के आकाश में ऐसा चमका, जैसे चन्द्रमा के पास का तारा चमकता है। लड़के का कोई नाम भी नहीं जानता। इन सब गुणों के अतिरिक्त मियाँ फहीम बहुत संयमी, सज्जन और सत्कृत्य करनेवाले थे। मरने के दिन तक आधी रात की और सबेरे ९ बजे की नमाज आदि ( जो साधारण पाँचो नमाजों के अतिरिक्त होती हैं ) नहीं छूटी। साधुओं की संगति इन्हें बहुत प्रिय थी। सैनिकों के साथ ये बिलकुल भाइयों का सा व्यवहार करते थे। खानखानाँ की सरकार के सभी काम केवल इन पर निर्भर करते थे। खूब खिलाते थे, लुटाते थे, अपना चित्त प्रसन्न करते थे और स्वामी का नाम उज्वल करते थे। युद्धों आदि में ये तलवार और तीर की तरह खानखानाँ के साथ रहते थे। मैंने अकबर के नाम लिखा हुआ खानखानाँ का एक निवेदन-पत्र देखा है। उससे पता चलता है कि सहेल की लड़ाई में यह हरावल में था और इसी ने आगे बढ़कर आक्रमण किया था। पर साथ ही स्वभाव कुछ तीखा था और दृष्टि भी बहुत अधिक ऊँची थी। जब जाओ, तब उसकी ड्योढ़ी पर कोड़ा ही चटकता हुआ सुनाई देता था।

एक दिन दाराब और शाहजहानवाले विक्रमाजीत एक ही मसनद पर बैठे हुए बातें कर रहे थे। इतने में फहीम आ गया और उन लोगों को इस प्रकार बैठे हुए देखकर आग-बबूला हो गया। उसने बहुत बिगड़ कर दाराब से कहा कि अच्छा होता कि ईरज के बदले तू ही मर जाता। यह डाकू ब्राह्मण और बैरमखाँ के पोते के बराबर बैठे ! ( मआसिर उल उमरा )

अन्त में खानखानाँ इससे कुछ अप्रसन्न हो गए थे; इसलिए इसे बीजापुर की फौजदारी पर भेज दिया था। कुछ दिनों के बाद हिसाब-किताब माँगा। हाफिज नसरउल्लाखाँ उन दिनों खानखानाँ के ऐसे दीवान थे, जिन्हें सब प्रकार के अधिकार प्राप्त थे और जो बहुत ही प्रतिष्ठित आदमी थे। वही हिसाब लेने लगे। किसी रकम के सम्बन्ध में कुछ कहा-सुनी हो गई। फहीम ने भरे दरबार में हाफिज साहब के मुँह पर तमाचा खींच मारा और आप उठकर चला गया। पर धन्य है खानखानाँ का हौसला। वे आधी रात के समय आप गए और जाकर उसे मना लाए। ( मआसिर उल् उमरा )

जिस समय महाबतखाँ ने खानखानाँ को कैद करना चाहा था, उस समय फहीम की ओर से उसे कुछ खटका था। वह सोचता था कि यह मन-चला जवान है। कहीं ऐसा न हो कि अधिक आग भड़क उठे। इसलिए उसने सोचा कि पहले मन्सब और पुरस्कार आदि का लोभ देकर इसे बुला लेना चाहिए। पर फहीम ने नहीं माना। महाबतखाँ ने बहुत-बहुत सँदेसे भेजे; और अन्त में यहाँ तक कहला भेजा कि यह सिपाहगिरी का घमंड कब तक काम देगा। तुम व्यर्थ ही अपने प्राण गँवा बैठोगे। फहीम ने कहा कि यह खानखानाँ का दास है। इतना सस्ता भी हाथ नहीं आवेगा।

जिस समय खानखानाँ को महाबतखाँ ने बुलवाया था, उसी समय फहीम ने कह दिया था कि इसमें कुछ छल-कपट जान पड़ता है। ऐसा न हो कि अप्रतिष्ठा और दुर्दशा की नौबत पहुँचे। अस्त्र-शस्त्र से सुसज्जित और सब प्रकार से तैयार

होकर हुजूर की सेवा में चलना चाहिए। पर खानखानाँ ने उसकी बात पर कुछ ध्यान नहीं दिया। महाबतखाँ ने खानखानाँ को नजर-बन्द करते ही फहीम के डेरे पर आदमी भेजे। उसने अपने लड़के वजीरखाँ से कहा कि समय आ पहुँचा है। थोड़ी देर तक इन्हें रोको जिसमें मैं वजू करके ईश्वर से यह प्रार्थना कर लूँ कि वह मेरा ईमान और नीयत ठीक रखे। नमाज पढ़ चुकने के उपरान्त स्वयं अपने लड़के और जान निछावर करनेवाले चालिस सैनिकों को साथ लिए हुए तलवार हाथ में लेकर निकला और अपने प्राणों को प्रतिष्ठा पर निछावर कर दिया। जरा सोचो कि खानखानाँ को उसके मरने का कैसा दुःख हुआ होगा। उसकी लाश भी दिल्ली भेजवाई थी, क्योंकि वहाँ की मिट्टी को वह सुखद शयन का स्थान समझता था।

**बाग़े-फतह या विजय-उपवन**—खानखानाँ ने अहमदाबाद के पास, जहाँ मुजफ्फर पर विजय प्राप्त की थी, एक बाग लगाया था और उसका नाम बाग-फतह या विजय-उपवन रखा था। देखो, भारत में आकर इतना रंग बदला था। बैरमखाँ के समय तक जहाँ-जहाँ विजय होती थी, वहाँ-वहाँ कल्ला मुनार बनते थे; क्योंकि ईरान और तूरान की यही प्रथा थी। पर भारत के जल-वायु ने बाग हरा-भरा किया था।

दक्षिण भारत का दौरा करते समय जहाँगीर गुजरात भी गया था। उस समय वह इस बाग में भी गया था। वह लिखता है कि खानखानाँ ने युद्ध के स्थान पर जो बाग बनवाया, वह साबरमती नदी के किनारे पर है। भवन बहुत अच्छा और ऊँचा है और एक अच्छे तथा उपयुक्त चबूतरे के साथ बढ़िया बारादरी

है जिसका मुँह नदी की ओर है। सारे बाग के चारों ओर पत्थर और चूने की मजबूत दीवार खिंची है। क्षेत्रफल १२० जरीब है। सैर करने की बहुत अच्छी जगह है। दो लाख रुपये खर्च हुए होंगे। मुझे बहुत पसन्द आया। ऐसा बाग सारे गुजरात में न होगा। दक्षिण के लोग इसे फतह बाड़ी कहते हैं।

## अमीरी और उदारता के कृत्य

दान आदि करने के समय खानखानाँ अपने आपे में नहीं रह जाता था। उसके साहस और हौसले के आवेश फुहारे की तरह उछले पड़ते थे और लोगों को पुरस्कार तथा दान आदि देने के लिए बहाने ढूँढ़ते रहते थे। इसके अमीरों के स्वभाव बल्कि बादशाहों के से मिजाज की प्रशंसा करते-करते कवियों और लेखकों के मुँह सूखते हैं। विद्वानों, फकीरों और शेखों आदि सबको प्रकट रूप से भी और गुप्त रूप से भी हजारों रुपए, अशर्फियाँ और धन-सम्पत्ति देता था। कवियों और गुणियों का तो मानों माता-पिता था। जो आता था, वही आकर इनकी सरकार में इस प्रकार उतरता था कि मानों स्वयं अपने ही घर में आया हो; और इतना अधिक धन आदि पाता था कि फिर उसे बादशाह के दरबार में जाने की आवश्यकता ही नहीं रह जाती थी। मआसिर उल् उमरा में लिखा है कि इसके समय में गुणियों की वही भीड़-भाड़ रहती थी जो सुलतान हुसैन मिरजा और अमीर अली शेर के समय में होती थी। पर मैं कहता हूँ कि उन लोगों के दरबारों में उदारता रूपी नदी की यह लहर-बहर भला कहाँ देखने में आती थी! कई कवियों को अशर्फियों से तुलवा दिया।

इसकी उदारता की बातें प्रायः कहानियों और चुटकुलों के रंग और रूप में महफिलों और जलसों में फूल बरसाती हैं। मैं भी इसके गुलदस्तों से अकबरी दरबार को सजाऊँगा। कवियों ने जितने प्रशंसात्मक पद्य इस के सम्बन्ध में कहे हैं, उतने कदाचित् अकबर की ही प्रशंसा में कहे हों तो कहे हों। और खानखानाँ ने भी उन्हें लाखों ही रुपए पुरस्कार स्वरूप प्रदान किए थे। गुणी, पंडित, कवीश्वर बल्कि भाट तक हजारों श्लोक, दोहे और कवित्त लिखकर लाते थे और हजारों रुपए ले जाते थे। पुरस्कार देने में भी यह ऐसी नजाकत और सुन्दरता का ढंग दिखला गया है कि भविष्य में देनेवालों के हाथ काट डाले हैं। मुल्ला अब्दुलबाकी ने इनके सम्बन्धी की इस प्रकार की सभी सच्ची बातों को एकत्र करके एक बड़ी पुस्तक प्रस्तुत कर दी है और उसमें प्रत्येक कवि का हाल उसकी कविता या कसीदे आदि के साथ दिया है। और यह भी बतलाया है कि किस अवसर पर या किस उपलक्ष में यह प्रशंसात्मक कविता या कसीदा कहा गया था और उसके कर्त्ता ने क्या पुरस्कार पाया था। इससे बहुत सी फुटकर ऐतिहासिक बातों का भी पता चलता है। उस पुस्तक का नाम मआसिर रहीमी है।

खानखानाँ का दस्तरख्वान बहुत विस्तृत हुआ करता था। उसपर अनेक प्रकार के बहुत ही उत्तमोत्तम भोजन परोसे जाते थे। जिस प्रकार इनकी उदारता से सभी प्रकार के लोगों को लाभ पहुँचता था, उसी प्रकार इनका दस्तरख्वान भी सदा सभी लोगों के लिए खुला रहता। जिसकी इच्छा होती थी, वही इनके यहाँ भोजन करने के लिए चला आता था। जिस समय यह

दस्तरखान पर बैठता था, उस समय मकानों में अपने अपने पद और मर्यादा के अनुसार सैकड़ों आदमी भोजन करने के लिए बैठते थे और स्वादिष्ट भोजन करते थे। प्रायः खाद्य पदार्थों की रिकाबियों में कहीं कुछ रुपये और कहीं कुछ अशर्फियाँ रख देते थे। जो जिसके कौर में आवे, वह उसके भाग्य का है। आज तक यह कहावत प्रसिद्ध है कि—"खानखानाँ जिसके खाने में बताना"।

एक बार खिदमतगारों में एक नया आदमी भरती हुआ। दस्तरख्वान सजाया गया और उसपर अनेक प्रकार के उत्तमोत्तम भोजन रखे गए। जिस समय खानखानाँ आकर बैठा, उस समय सैकड़ों अमीर और बड़े-बड़े गुणी उपस्थित थे। सब लोग भोजन करने लगे। उस समय वही नया खिदमतगार खानखानाँ के सिर पर रूमाल हिला रहा था। वह अचानक रोने लगा। सब लोग चकित हो गए। खानखानाँ ने पूछा कि क्या बात है? उसने निवेदन किया कि मेरे बड़े लोग भी अच्छे अमीर और उदार थे। मेरे पिता को भी आगत लोगों का आतिथ्य-सत्कार करने का बहुत अनुराग था। समय ही मुझ पर यह विपत्ति लाया है। इस समय आपका दस्तरख्वान देख कर मुझे वह समय स्मरण हो आया। खानखानाँ ने भी दुःख किया। सामने एक भुना हुआ मुर्ग रखा हुआ था। खानखानाँ की उसी पर दृष्टि जा पड़ी। उन्होंने पूछा—अच्छा बतलाओ, मुर्ग में कौन सी चीज मजे की होती है? उसने कहा—खाल। खानखानाँ ने कहा कि यह सच कहता है। यह खाने-पीने की चीजों का स्वाद जानता है। मुर्ग की खाल उतार कर पकाओ। फिर चाहे उसके पकाने में कितना

ही घी और मसाला आदि क्यों न लगाओ, उसमें वह स्वाद और नमकीनी नहीं रहती। बहुत प्रसन्न हुआ और उसे अपने पास दस्तरख्वान पर बैठा लिया। उसे ढारस दिया और अपने मुसाहिबों में सम्मिलित कर लिया।

दूसरे दिन जब दस्तरख्वान पर बैठे, तब एक और खिदमतगार रोने लगा। खानखानाँ ने उससे भी रोने का कारण पूछा। उसने कल जो पाठ पढ़ा था, वही सुना दिया। खानखानाँ हँसा और एक जानवर का नाम लेकर उसने पूछा कि बताओ, इसमें क्या चीज मजे की होती है? उसने कहा कि खाल। सब लोग उसे धिक्कारने लगे। खानखानाँ बहुत हँसा और उसे कुछ पुरस्कार देकर किसी और विभाग में भेज दिया; क्योंकि ऐसा व्यक्ति हुजूर की सेवा के योग्य नहीं था।

एक दिन खानखानाँ बैठे हुए सेवकों की चिट्ठियों पर हस्ताक्षर कर रहे थे। किसी प्यादे की चिट्ठी पर हजार दाम की जगह हजार रुपए लिख दिए। दीवान ने निवेदन किया। कहा कि अब जो कलम से निकल गया, वह उसका भाग्य।

एक दिन नेशापुरवाले नजीरी ने कहा कि नवाब साहब, मैंने लाख रुपए का ढेर कभी नहीं देखा कि कितना होता है। उन्होंने खजानची को आज्ञा दी। उसने लाकर रुपयों का ढेर सामने लगा दिया। नजीरी ने कहा कि ईश्वर को धन्यवाद है कि आज आप की कृपा से मैंने लाख रुपए देख लिए। खानखानाँ ने कहा कि इतनी सी बात के लिये ईश्वर सरीखे दानी को क्या धन्यवाद देते हो! सब रुपए उसको दे दिए और कहा कि हाँ, अब ईश्वर को धन्यवाद दो तो एक बात भी है।

एक दिन जहाँगीर बादशाह तीर चला रहा था। किसी भाट के बढ़-चढ़कर व्यंग्य बोलने पर रुष्ट होकर आज्ञा दी कि इसे हाथी के पैरों के तले कुचलवा दो। भाटों की हाजिर-जवाबी उनके बढ़ बढ़कर बोलने से भी बढ़ी हुई होती है। उसने निवेदन किया कि हुज़ूर, इस तुच्छ सेवक के लिये हाथी की क्या आवश्यकता है। वह क्या करेगा! इसके लिए तो एक चूहे या चिड़े का पैर भी बहुत है। हाथी का पैर तो खानखानाँ के लिए चाहिए, जो बहुत बड़े आदमी हैं। खानखानाँ पास पी खड़ा था। जहाँगीर ने यह जानने के लिये इनकी ओर देखा कि भाट के इन शब्दों का इनके हृदय पर क्या प्रभाव पड़ा है। जहाँगीर ने पूछा— कहो क्या कहते हो? इन्होंने कहा कि कुछ भी नहीं। दारोगा से पूछा कि तू ही बतला दे। खानखानाँ स्वयं बोले कि हुज़ूर के सदके से ईश्वर ने मुझ तुच्छ व्यक्ति को ऐसा कर दिया कि यह बड़ा आदमी समझता है। मैंने उसी समय ईश्वर को धन्यवाद दिया और कहा कि जब इसका अपराध क्षमा हो, तब इसे पाँच हजार रुपए पुरस्कार दे देना। हुज़ूर की जान और माल को दुआ देगा।

भारतवासी यह समझते हैं कि सूर्य नित्य सन्ध्या के समय सुमेर पर्वत के पीछे चला जाता है; और सुमेर सोने का पर्वत है। उन्होंने यह भी कल्पना कर ली है कि चकवा और चकवी दिन के समय तो साथ रहते हैं और रात के समय दोनों एक दूसरे से अलग हो जाते हैं। उनमें से एक नदी के इस पार रहता और दूसरा उस पार चला जाता है। इस प्रकार वे दोनों जागकर रात काटते हैं। एक भाट ने चकवा और चकवी की जबानी

एक कवित्त कहा जिसका आशय यह था कि ईश्वर करे, खान-खानाँ की विजय का घोड़ा सुमेर पर्वत तक जा पहुँचे। वह बहुत बड़ा दानी है। वह सारा सुमेरु पर्वत दान कर देगा। उसके उपरान्त फिर सदा दिन ही दिन रहा करेगा। हम लोग आनन्द करेंगे। कभी हम लोगों का वियोग नहीं होगा। जिस समय यह कवित्त पढ़ा गया, उस समय दरबार में उपस्थित सभी लोगों ने उसकी बहुत प्रशंसा की। कहा कि यह बिलकुल नई कल्पना है। खानखानाँ ने पूछा कि पंडित जी, तुम्हारी उमर क्या है? उसने निवेदन किया पैंतिस बरस। उसकी सारी आयु सौ बरस की लगाई गई और पाँच रुपये रोज के हिसाब से पैंसठ बरस का जो कुछ हुआ, वह सब जोड़कर खजाने से उसे दिलवा दिया।

एक भूखा ब्राह्मण खानखानाँ के द्वार पर आया। दरबान ने उसे रोका। उसने कहा कि जाकर अपने स्वामी से कह दो कि तुम्हारा साँढू तुमसे मिलने के लिए आया है; और उसकी स्त्री अर्थात् तुम्हारी साली भी उसके साथ है। दरबान ने ज्यों का त्यों जाकर निवेदन कर दिया। खानखानाँ ने उसे बुलाकर अपने पास बैठाया और पूछा कि हमारा तुम्हारा किस प्रकार का सम्बन्ध है? उसने कहा कि विपत्ति और सम्पत्ति ये दोनों बहनें हैं। पहली मेरे घर में है और दूसरी आप के घर में। इस प्रकार आप और हम साँढू नहीं तो और क्या हैं? नवाब ने बहुत प्रसन्न होकर उसे खिलअत पहनाई और खासे के घोड़े पर सुनहला साज सजवाकर उसे सवार कराया और बहुत कुछ धन-सम्पत्ति तथा सामग्री आदि देकर बिदा किया।

खानखानाँ एक दिन दरबार में बैठा था। आस-पास छोटे-

बड़े निवेदन करनेवाले, माँगनेवाले आदि सभी प्रकार के लोग बैठे हुए थे। एक दरिद्र भी फटे पुराने वस्त्र पहने हुए वहाँ आ बैठा। ज्यों-ज्यों उसे स्थान मिलता गया, त्यों-त्यों वह आगे बढ़ता गया। जब वह खानखानाँ के बहुत पास पहुँच गया, तब उसने बगल में से तोप का एक गोला निकाल कर लुढ़काया जो खान-खानाँ के घुटने के साथ आ लगा। नौकर उसकी ओर बढ़े। खानखानाँ ने उन्हें रोका और आज्ञा दी कि इस गोले के बराबर सोना तौल दो। मुसाहबों ने पूछा यह क्यों? उसने कहा कि यह कवि के इस शेर की सत्यता की परीक्षा करता है—

آهن که بپارس آشنا شد - فی الحال به صورت طلا شد -

अर्थात्—जब लोहे का पारस पत्थर के साथ स्पर्श होता है, तब वह लोहा भी तुरन्त सोना हो जाता है।

एक बार खानखानाँ बादशाह के दरबार से बिदा होकर बुरहानपुर की ओर चले। पहले ही पड़ाव पर डेरे पड़े थे। सन्ध्या के समय सरा-परदा के सामने शामियाना लगा हुआ था और फर्श बिछा हुआ था। खानखानाँ बाहर निकल कर कुरसी पर बैठे। मुसाहब और नौकर लोग भी अपने-अपने स्थान पर बैठे थे और दरबार लगा हुआ था। इतने में एक स्वतन्त्र प्रकृति का दरिद्र मनुष्य सामने से निकला और पुकार-पुकार कर यह शेर पढ़ता हुआ चला—

منعم بکوه و دشت و بیابان غریب نیست -
هر جا که رفت و خیمه زد و بارگاه ساخت -

अर्थात्—मुनइम (धन-सम्पन्न) व्यक्ति के लिए पहाड़, जंगल

और उजाड़ स्थान में भी किसी बात की कमी नहीं रहती। वह जहाँ जाता है, वहीं खेमा खड़ा कर लेता है और बारगाह बना लेता है।

इन्हें भी मुनइम खाँ की उपाधि मिल चुकी थी और इनसे पहलेवाले मुनइम खाँ मितव्ययी थे। इन्होंने अपने खजानची को आज्ञा दी कि इसे एक लाख रुपए दे दो। वह भिक्षुक बहुत आशीर्वाद देता हुआ धन लेकर चला गया। दूसरे पड़ाव पर वे फिर उसी प्रकार बाहर निकल कर बैठे। वही फकीर फिर सामने से निकला और उसने वही शेर पढ़ा। उन्होंने फिर कह दिया कि इसे लाख रुपए दे दो। इस प्रकार वह सात दिन तक बराबर आता रहा और नित्य लाख रुपए ले जाता था। फिर आप ही उसने अपने मन में सोचा कि ऐसा दान और पुरस्कार मैंने आज तक किसी दूसरे से नहीं पाया। यह अमीर है। ईश्वर जाने इसका ध्यान किसी समय किसी दूसरी ओर हो और यह बिगड़ कर कह बैठे कि इसका सारा धन छीन लो। इसलिए अधिक लोभ करना अच्छा नहीं है। जो कुछ मिल गया, इसी को बहुत समझना चाहिए। आठवें दिन खानखानाँ फिर उसी प्रकार निकल कर बैठे। फकीर के आने का जो समय था, उससे अधिक समय बीत गया। पर फिर भी इन्होंने दरबार बरखास्त नहीं किया। जब बिलकुल सन्ध्या हो गई, तब कहने लगे कि आज वह हमारा फकीर नहीं आया। बुरहानपुर से आगरे तक सत्ताइस पड़ाव हैं। हमने तो पहले ही दिन खजाने से सत्ताइस लाख रुपए अलग करा दिए थे। पर वह फकीर संकीर्ण-हृदय था। ईश्वर जाने उसने अपने मन में क्या समझा!

खानखानाँ बहुत अधिक सुन्दर और रूपवान् था। उसके

गुण आदि सुनकर एक स्त्री को उसके प्रति अनुराग उत्पन्न हुआ। वह भी बहुत सुन्दरी थी। उसने अपना एक चित्र बनवाया और वह चित्र एक बुढ़िया के हाथ खानखानाँ के पास भेजा। वह बुढ़िया एकान्त में आकर खानाखानाँ से मिली और उसने अपना अभिप्राय इस प्रकार प्रकट किया कि यह एक बेगम का चित्र है। इन्होंने आप के पास यह सँदेसा भेजा है कि आपकी प्रशंसाएँ सुनकर मेरा चित्त बहुत अधिक प्रसन्न होता है। मेरी कामना यह है कि मेरे यहाँ भी आपके ही समान एक पुत्र उत्पन्न हो। आप बादशाह की आँखें हैं, जबान हैं, भुजा हैं और बल हैं। इसलिये यह बात कुछ भी कठिन नहीं है। खानखानाँ ने कुछ सोचकर कहा कि माई, तुम मेरी ओर से उनसे कहना कि यह बात तो कुछ भी कठिन नहीं है। पर कठिनता यह है कि ईश्वर जाने सन्तान हो या न हो। यदि हो भी तो कौन कह सकता है कि लड़का ही हो और वह भी जीवित रहे। फिर ईश्वर जाने, वह मेरे समान रूपवान् और सुन्दर भी हो या न हो। यदि मान लो कि वह सुन्दर भी हो, तो भला प्रताप पर किसका अधिकार है? यदि ईश्वर चाहे तो दे और न चाहे तो न दे। यदि उन्हें मेरे ही समान पुत्र प्राप्त करने की कामना है, तो उनसे कहना कि तुम माता हुई और मैं तुम्हारा पुत्र हुआ। ईश्वर को धन्यवाद दो जिसने ऐसा पाला-पोसा हुआ लड़का तुम्हें दिया। मैं जितने रुपए प्रति मास अपनी माता को भेजा करता हूँ, उतने ही रुपए प्रति मास तुम्हें भी भेजा करूँगा।

एक व्यक्ति ने खानखानाँ के पास आकर नीचे लिखे दो शेर (किता) लिखकर उन्हें दिए—

اے خان جہاں خانخاناں -
دارم صنمے کہ رشک چین است -
گرجان طلبد مضایقہ نیست -
زرمے طلبد سخن درین است -

अर्थात्—हे सारे संसार के खान खानखानाँ, मेरी एक ऐसी प्रेमिका है जिसे देख कर बड़ी-बड़ी सुन्दरियाँ ईर्ष्या करती हैं। यदि तुम मुझसे मेरे प्राण माँगो तो कोई हानि नहीं है। पर यदि तुम धन माँगो तो इसमें मुझे आपत्ति होगी।

खानखानाँ ने पूछा कि वह क्या माँगते हैं? कहा गया कि एक लाख रुपए। आज्ञा दी कि सवा लाख रुपए दे दो।

एक दिन खानखानाँ की सवारी चली जा रही थी। एक बहुत ही दरिद्र आदमी ने एक शीशी में एक बूँद पानी डाल कर दिखलाया और वह शीशी झुकाई। जब उसमें से पानी गिरने को हुआ, तब उसने शीशी को सीधा कर दिया। उसके रूप-रँग से जान पड़ता था कि वह किसी अच्छे कुल का आदमी है। खानखानाँ उसे अपने साथ ले आए और उसे बहुत कुछ पुरस्कार आदि देकर विदा किया। लोगों ने पूछा कि यह क्या? खानखानाँ ने कहा कि तुम लोगों ने समझा नहीं। उसका अभिप्राय यह था कि एक बूँद प्रतिष्ठा ही किसी प्रकार बची हुई है; और अब यह भी गिरना ही चाहती है।

एक दिन सवारी में किसी ने खानखानाँ पर ढेला खींच मारा। सिपाही दौड़ कर उसे पकड़ लाए। इन्होंने कहा कि इसे हजार रुपए दे दो। सब लोग चकित हुए। कुछ लोगों ने

निवेदन किया कि जो अयोग्य आदमी गाली देने के योग्य भी न हो, उसे इतना पुरस्कार देना आपका ही काम है। खानखानाँ ने कहा कि लोग फले हुए वृक्ष पर पत्थर मारते हैं। इसने मुझे पत्थर मारा है। इसलिये जो मेरा फल है, वह इसे देना उचित है।

एक दिन सवारी से उतर रहे थे। एक बुढ़िया पास आ खड़ी हुई। उसकी बगल में एक तवा था। वही तवा निकाल कर वह इनके शरीर के साथ मलने लगी। नौकर हाँ-हाँ करके दौड़े। खानखानाँ ने सबको रोका और आज्ञा दी कि इसी तवे के बराबर इसे सोना तौल दो। जब मुसाहबों ने कारण पूछा, तो कहा कि यह बुढ़िया यह देखना चाहती थी कि बड़े लोग जो यह कहा करते थे कि बादशाह और उनके अमीर लोग पारस हुआ करते हैं, उनका वह कहना ठीक है या नहीं; और अब भी वैसे लोग हैं, या कोई नहीं रह गया।

खानखानाँ दरबार की ओर जा रहे थे। एक सवार सैनिकों के से सब हथियार लगा कर सामने आया और सलाम करके खड़ा हो गया। इन्होंने उससे हाल पूछा। उसने कहा कि मैं नौकरी करना चाहता हूँ। उसमें बाँकपन यह था कि उसने अपनी पगड़ी में दो कीलें भी बाँध रखी थीं। खानखानाँ ने पूछा कि ये दोनों कीलें तुमने क्यों बाँध रखी हैं? उसने निवेदन किया कि इनमें से एक कील तो उस आदमी के वास्ते है जो नौकर रखे और वेतन न दे; और दूसरी उस नौकर के वास्ते है जो वेतन तो ले, पर काम करने में जी चुरावे। खानखानाँ ने उसका वेतन नियत कर दिया और अपने साथ ले लिया। वह भी उनके साथ

दरबार में गया। सब लोग उसके बाँकपन का ढंग देखने लगे। खानखानाँ ने उससे पूछा कि मनुष्य की आयु बहुत से बहुत कितनी हो सकती है ? उसने कहा कि प्रकृति की ओर से मनुष्य की आयु १२० बरस की होती है। खानखानाँ ने खजानची को आज्ञा दी की इसकी उमर भर का वेतन चुका दो; और उस सिपाही से कहा कि लीजिए हजरत, एक कील का बोझ तो आप अपने सिर से उतार दीजिए। अब दूसरी कील का आप-को अधिकार है।

एक दिन खानखानाँ दरबार जा रहे थे। एक चित्रकार ने कोई चित्र लाकर भेंट किया। उस चित्र में यह दिखलाया गया था कि एक बहुत ही सुन्दरी स्त्री नहा कर उठी है और कुरसी पर बैठी है। एक ओर को झुकी हुई सिर के बाल फटकार रही है। दासी उसके पैर धो रही है और झाँवें से रगड़ रही है। खानखानाँ वह चित्र देखते हुए दरबार चले गए। वहाँ से लौट कर आने पर आज्ञा दी कि उस चित्रकार को बुलाओ और उसे पाँच हजार रुपए पुरस्कार दो। चित्रकार ने निवेदन किया कि यह सेवक पुरस्कार तो तभी लेगा, जब हुजूर यह बतला दें कि इस चित्र में कौन सी ऐसी प्रशंसा के योग्य बात है जिसके कारण मुझे यह पुरस्कार दिया जा रहा है। सब मुसाहबों का ध्यान उसी ओर आकृष्ट हो गया। खानखानाँ ने सब लोगों से कहा कि इस चित्र में इस सुन्दरी के होठों पर जो मुस्कराहट है और इसके चेहरे का जो भाव है, वह आप लोगों ने देखा ? सब लोगों ने कहा कि जी हाँ, देखा; बहुत अच्छा और बहुत सुन्दर है। खानखानाँ ने कहा कि इसका

कारण जानना हो तो इसके पैरों की ओर देखो। वहाँ गुदगुदियाँ हो रही हैं। ऐसे कोमल भाव पर पाँच हजार रुपया क्या चीज है, पाँच लाख भी थोड़ा है ! चित्रकार ने कहा कि बस हुजूर, मैंने अपना पुरस्कार पा लिया। और अब मैं सदा के लिये आपका दास हो गया। मैं यह चित्र लेकर सभी अमीरों के यहाँ हो आया। परन्तु किसी ने इसका यह मर्म नहीं जाना। हम लोग तो केवल गुण-ग्राहक के दास हैं।

जब मुजफ्फर पर विजय प्राप्त करके खानखानाँ लौटे, तब वे बादशाह के लिये खान्देश, दक्खिन और फिरंग देश के अनेक अद्भुत तथा बहुमूल्य पदार्थ उपहार-स्वरूप लाए थे। उनमें से एक विलक्षण उपहार के रूप में इन्होंने गुजरात के राजा रायसिंह झाला को भी बादशाह की सेवा में उपस्थित किया। पूछने पर ज्ञात हुआ कि वह युवावस्था में बरात लेकर अपना विवाह करने गया था। जब वहाँ से आनन्द के बाजे बजाता हुआ लौटा, तब अपने चचेरे भाई और कच्छ के राजा जस्सा के देश से होकर जा रहा था। जब जस्सा राजा के महलों के पास बारात पहुँची, तब वहाँ से सँदेसा आया कि या तो यहाँ नगाड़े मत बजाओ और या दूर दूर रहकर निकल जाओ। और यदि वीर हो तो तलवार निकालो और लड़ो। यद्यपि युद्ध की कोई सामग्री साथ नहीं थी, पर फिर भी दूल्हा रायसिंह ने लड़ना ही निश्चित किया। वह जिस स्थान पर था, वहीं तलवार खींच कर खड़ा हो गया। जस्सा भी चट अपनी सेना लेकर निकल आया। बहुत अधिक मार-काट और रक्त-पात हुआ। इस लड़ाई में जस्सा शीघ्र ही युद्ध-क्षेत्र से निकल कर परलोक चला

गया। उसका छोटा भाई राव साहब आया, पर वह भी थोड़ी देर में अपने भाई के पास पहुँच गया। राजपूतों में यह प्रथा है कि जब आवेश में आते हैं, तब तलवारें सौंत कर कूद पड़ते हैं। वे सोचते हैं कि कहीं ऐसा न हो कि घोड़ा अपने वश में न रहे और हमें लेकर भागे। या अपनी रान के नीचे घोड़ा देखकर अपनी ही नीयत बिगड़ जाय और हम अपने प्राण लेकर युद्ध-क्षेत्र से भाग खड़े हों। इस युद्ध में दोनों ओर के वीर इसी प्रकार अपने प्राण हथेली पर लेकर और घोड़े से कूदकर युद्ध-क्षेत्र में उतर पड़े थे। इस प्रकार दूल्हा और उसके साथी विजयी होकर मूँछों पर ताव देते हुए अपने अपने घोड़ों पर चढ़े। पराजित सैनिकों के जो प्यादे घोड़े लिए हुए खड़े थे, उन्हें भी आवेश आ गया। उन्होंने भी घोड़ों को छोड़कर तलवारें ले लीं। अब फिर लड़ाई होने लगी। ऐसा भारी रण पड़ा कि दूल्हा घायल होकर गिर पड़ा। किसी को किसी की खबर न रही। किसी ने किसी को न पहचाना कि किसकी लाश कहाँ है। दूल्हा बहुत घायल हुआ था और उसकी केवल साँस ही साँस बच रही थी। रात के समय कोई जोगी उधर से आया। वह इन्हें उठाकर अपनी मढ़ी में ले गया। वहाँ उसने इनकी मरहम-पट्टी की। ईश्वर ने इनके प्राण बचा दिए। यह परम कृतज्ञ व्यक्ति उसी साधु का शिष्य हो गया और उन्नीस बरस तक उसकी सेवा करता रहा और उसके साथ-साथ जंगलों में घूमता रहा। घर के सब लोगों ने यही समझ लिया था कि यह युद्ध-क्षेत्र में वीर गति को प्राप्त हुआ। कई रानियाँ सती हो गईं। परन्तु दुलहिन रानी अपने सतीत्व के भरोसे उसके ध्यान में मग्न रहती थी और ईश्वर को स्मरण करती

थी। उसे कभी इस बात का विश्वास ही न होता था कि मेरा पति मर गया है। खानखानाँ अमीरों की अपेक्षा फकीरों और त्यागियों आदि के कहीं अधिक मित्र और साथी थे। इनकी सरकार में अमीर, फकीर और योगी सभी बराबर थे। कहीं खानखानाँ को उन योगी जी के भी दर्शन हुए और उनसे इनका सारा हाल मालुम हुआ। इसलिये वे गुरु और चेले दोनों को अपने साथ लेकर दरबार में उपस्थित हुए थे। अकबर को भी इस प्रकार की बातों से बहुत अधिक अनुराग रहता था। यह विलक्षण और अद्भुत घटना सुनकर वह बहुत प्रसन्न हुआ। यह अवधूत चेला फिर राजा रायसिंह बनकर बहुत सम्मान और प्रतिष्ठापूर्वक अपने राज्य की ओर चला। जब वहाँ पहुँचा, तब सम्बन्धी और सेवक आदि एकत्र हुए और उन लोगों ने इन्हें देखकर पहचाना। सब लोगों ने बहुत आनन्द मनाया। और सबसे अधिक आनन्द उस रानी ने मनाया जो मारे लज्जा के अपने मुँह से कुछ भी नहीं कह सकती थी और जो अब तक अपने स्वामी का स्मरण करती हुई बैठी थी। देखो रसम का सत तो मार चुका था, पर प्रेम का सत काम कर गया। राजा ने अपना राज्य सँभाला और राजा के शुभचिन्तकों ने ईश्वर को धन्यवाद देने के साथ ही साथ खान-खानाँ को भी बहुत अधिक धन्यवाद दिया।

## कवित्व शक्ति

यह उच्च विचारोंवाला अमीर मानवी गुणों का एक सन्दूक ही था। ऐसी श्रेष्ठ और उत्तम आत्माएँ ऊपरवाले लोक से इस मिट्टीवाले लोक में बहुत ही कम आती हैं, जिनमें सभी प्रकार के

गुण और सभी प्रकार की योग्यताएँ हों। यद्यपि इसका मस्तिष्क कविता पर मरने-मिटनेवाला नहीं था, पर फिर भी यह कभी हो ही नहीं सकता कि फूल अपना रंग न दिखलावे या अपनी सुगन्धि न फैलावे। उसके हृदय का कमल भी कभी तो स्वयं अपने ही शौक से और कभी बादशाह या मित्रों के कहने से कविता रूपी वायु से खिलता था। या तो इसे कवियों की तरह सिर-पच्ची करने का अवकाश न मिलता होगा या इतना अधिक शौक ही न होगा कि अपनी रचनाओं के दीवान आदि प्रस्तुत करता। इसकी एक फारसी गजल, कुछ फुटकर शेर और रुबाइयाँ मेरे देखने में आई हैं जो हफ्त अकलीम, तजकिरै पुर-जोश और तुजुक जहाँगीरी आदि में दी हैं। वह कविताएँ भी अपने कोमल और सूक्ष्म भावों के कारण फूलों का तुर्रा हो रही हैं।

( इसके आगे आजाद साहब ने खानखानाँ की फारसी की एक गजल और कुछ फुटकर कविताएँ उद्धृत की हैं जो यहाँ छोड़ दी गई हैं। खानखानाँ को हिन्दी कविताओं का जो अनुराग था और हिन्दी में उन्होंने जो कुछ कविताएँ की हैं, उनसे आजाद साहब परिचित नहीं हैं; पर हिन्दीवाले उनसे बहुत भली भाँति परिचित हैं। इनकी दोहावली या सतसई, बरवै नायिका-भेद, शृंगार सोरठ, मदनाष्टक आदि अनेक ग्रन्थ प्रसिद्ध हैं और रहीम-रत्नावली के नाम से इनकी समस्त हिन्दी रचनाओं का एक संग्रह प्रकाशित भी हो चुका है। हिन्दी के ये बहुत उच्च कोटि के कवि थे। —अनुवादक )

॥ समाप्त ॥

# सूर्यकुमारी पुस्तक-माला



## ( १ ) ज्ञान-योग

### पहला खंड

सूर्य्यकुमारी पुस्तकमाला का पहला ग्रंथ स्वामी विवेकानंदजी के ज्ञानयोग संबंधी व्याख्यानों का संग्रह है। इसमें स्वामीजी के निम्नलिखित १६ व्याख्यान हैं—( १ ) धर्म्म की आवश्यकता, ( २ ) मनुष्य की वास्तविक प्रकृति, ( ३ ) माया और भ्रम, ( ४ ) माया और ईश्वर की भावना, ( ५ ) माया और मोक्ष, ( ६ ) पूर्ण ब्रह्म और अभिव्यक्ति, ( ७ ) ईश्वर सबमें है, ( ८ ) साक्षात्कार, ( ९ ) भेद में अभेद, ( १० ) आत्मा की स्वतंत्रता, ( ११ ) सृष्टि [स्थूल जगत् ], ( १२ ) अंतर्जगत् वा अंतरात्मा, ( १३ ) अमृतत्व, ( १४ ) आत्मा, ( १५ ) आत्मा, उसका बंधन और मोक्ष, ( १६ ) दृश्य और वास्तव ब्रह्म। पृष्ठसंख्या ३७१, सुन्दर रेशमी जिल्द, मूल्य २॥) । इस समय यह अप्राप्य है। अब इसका नया संस्करण होनेवाला है।

## ( २ ) करुणा

यह प्रसिद्ध इतिहासवेत्ता स्व० श्रीयुक्त राखालदास बंद्योपाध्याय के ऐतिहासिक उपन्यास का अनुवाद है। इसमें दिखलाया गया है कि किसी समय गुप्त-साम्राज्य कैसा वैभवशाली था और अंत में किस प्रकार उसका नाश हुआ। इस पुस्तक में आपको गुप्त-कालीन भारत का बहुत

अच्छा सामाजिक तथा राजनीतिक चित्र मिलेगा। आप समझ सकेंगे कि यहाँ का वैभव किस प्रकार एक ओर बर्बर हूणों के बाहरी आक्रमण तथा दूसरी ओर वैदिक धर्म्म से द्वेष रखनेवाले बौद्धों के आंतरिक आक्रमण के कारण नष्ट हुआ। बढ़िया एंटिक कागज और रेशमी कपड़े की सुनहरी जिल्द, पृष्ठ-संख्या सवा छः सौ के लगभग। मूल्य ३॥)। अब घटाकर ३) कर दिया गया है।

## ( ३ ) शशांक

यह भी उक्त राखाल बाबू का ऐतिहासिक उपन्यास है। गुप्त साम्राज्य के ह्रास-काल से इसका संबंध है। इसमें सातवीं शताब्दी के आरंभ के भारत का जीता-जागता सामाजिक और ऐतिहासिक चित्र दिया गया है। जिन लोगों ने 'करुणा' को पढ़ा है, उनसे इस संबंध में कुछ कहने की आवश्यकता नहीं। पर जिन लोगों ने उसे नहीं देखा है, उनसे हम यही कहना चाहते हैं कि इन दोनों उपन्यासों के जोड़ के ऐतिहासिक उपन्यास आपको और कहीं न मिलेंगे। मूल्य ३)। पर इस समय घटाकर २) कर दिया गया है।

## ( ४ ) बुद्ध-चरित्र

यह अँगरेजी के प्रसिद्ध कवि सर एडविन आर्नल्ड के "लाइट आफ एशिया" के आधार पर स्वतंत्र ललित काव्य है। यद्यपि इसका ढंग एक स्वतंत्र हिंदी काव्य के रूप पर है, किन्तु साथ ही मूल पुस्तक के भावों को स्पष्ट किया गया है। प्रायः शब्द भी वही रखे गए हैं जो बौद्ध-शास्त्रों में व्यवहृत होते हैं। कविता बहुत ही मधुर, सरस और प्रसाद-गुणमयी है जिसे पढ़ते ही चित्त प्रसन्न हो जाता है। छप्पन पृष्ठों की भूमिका में काव्य-भाषा पर बड़ी मार्मिकता से विचार किया है। दो रंगीन और चार सादे चित्र भी दिए गए हैं जिनमें दो सहस्र वर्ष

पहले के दृश्य हैं। एंटिक कागज और कपड़े की सुनहरी जिल्द, पृष्ठ-संख्या लगभग तीन सौ। मूल्य केवल २॥) ; इस समय यह अप्राप्य है। इसका नया संस्करण निकलनेवाला है।

## ( ५ ) ज्ञान-योग

### दूसरा खंड

यह स्वामी विवेकानंदजी के ज्ञान-योग संबंधी व्याख्यानों का, जो स्वामी जी ने समय समय पर युरोप और अमेरिका में दिए थे, संग्रह है। इसमें कर्म वेदांत की मीमांसा करते हुए बतलाया गया है कि विश्वव्यापी धर्म का आदर्श, उसकी प्राप्ति का मार्ग और सुख का मार्ग क्या है, आत्मा और परमात्मा का क्या स्वरूप है, विश्व का क्या विधान है, धर्म्म का लक्षण क्या है, आदि आदि। जो लोग वेदांत का रहस्य जानना चाहते हों, उनके लिये यह ग्रंथ बहुत ही उपयोगी है। वेदांत दर्शन के प्रेमियों और स्वामीजी के भक्तों को इस ग्रंथ का अवश्य संग्रह करना चाहिए। पृष्ठ-संख्या ३२६ के लगभग, मूल्य २॥)।

## ( ६ ) मुद्रा-शास्त्र

हिंदी में मुद्रा-शास्त्र संबंधी यह पहला और अपूर्व ग्रंथ है। मुद्रा-शास्त्र के अनेक विदेशी विद्वानों के अच्छे अच्छे ग्रंथों का अध्ययन करके यह लिखा गया है। मुद्रा का स्वरूप, उसके विकास की रीति, उसके प्रचार के सिद्धान्त, उत्तम मुद्रा के कार्य्य, मुद्रा के लक्षण और गुण, राशि-सिद्धांत, उसके विकास की कथा, क्रय-शक्ति पर उसके प्रभाव, मूल्य संबंधी सिद्धांत, मूल्य-सूची और उसका उपयोग, द्विधातवीय मुद्रा-विधि का स्वरूप आदि का इसमें विस्तृत विवेचन है। मुद्रा-शास्त्र की सभी बातें इसमें बतलाई गई हैं। विद्या-प्रेमियों को इस नए विज्ञान से

परिचित होना चाहिए। पृष्ठ-संख्या ३२५ के लगभग, मूल्य २॥) । पर इस समय घटाकर २) कर दिया गया है।

## ( ७ ) अकबरी दरबार

### पहला भाग

उर्दू फ़ारसी आदि के सुप्रसिद्ध विद्वान् स्वर्गीय शम्सुल उल्मा मौलाना मुहम्मद हुसेन साहब आजाद कृत 'दरबारे अकबरी' का यह अनुवाद है। इसमें बादशाह अकबर की जीवनी विस्तार के साथ देकर बतलाया गया है कि उसने कैसे कैसे युद्ध किए, किस प्रकार राज्य-व्यवस्था की, और उसका धार्मिक विश्वास आदि कैसा था। इससे उसके दरबार के वैभव का परिचय हो जाता है। प्रत्येक साहित्य-प्रेमी के काम की पुस्तक है। पृष्ठ-संख्या चार सौ से ऊपर, मूल्य २॥) ।

## ( ८ ) पाश्चात्य दर्शनों का इतिहास

विषय नाम से ही प्रकट है। इसमें लेखक ने पाश्चात्य दर्शन-शास्त्र की आलोचना करके बतलाया है कि किस सिद्धान्त को किस दार्शनिक ने कब स्थापित किया। वहाँ के दर्शन-शास्त्रियों की मुख्य शाखा-प्रशाखाओं का विवेचन पढ़ लेने से पाठक को उनका ज्ञान हो जाता है। एंटिक कागज, पृष्ठ-संख्या पौने पाँच सौ, अच्छी जिल्द, मूल्य २॥) इस समय घटा कर २) कर दिया गया है।

## ( ९ ) हिन्दू राज्यतन्त्र

### पहला खंड

इसके मूल लेखक श्रीयुक्त काशीप्रसाद जायसवाल, एम० ए०, बार-एट-लॉ हैं। इस ग्रंथ में लेखक ने वेद, वेदांग और पुराण आदि के

प्रमाण देकर सिद्ध किया है कि भारतीय आर्यों में वैदिक समितियों की, गणों की और एकराज तथा साम्राज्य-शासन-प्रणालियाँ, मौजूद थीं। इस पुस्तक ने उन सब विदेशी आक्षेपों का खंडन कर दिया है जो भारतीय शासन-प्रणालियों का अस्तित्व स्वीकृत नहीं होने देते थे। अपने ढंग की विचित्र पुस्तक है। देश-विदेश में सर्वत्र इस ग्रंथ की प्रशंसा हो रही है। एंटिक कागज, पृष्ठ-संख्या ४००, सुन्दर जिल्द। मूल्य सिर्फ ३।।) ।

## (१०) अकबरी दरबार

### दूसरा भाग

जिन्होंने इस दरबार का प्रथम भाग देखा है, उनको इसका परिचय देने की आवश्यकता नहीं। इसमें मुग़ल बादशाह अकबर के प्रसिद्ध दरबारियों की जीवनियाँ और खास खास घटनाओं का वर्णन है। स्वर्गीय शम्सुल् उल्मा मौलाना मुहम्मद हुसेन साहब आजाद इसके मूल लेखक हैं। पृ० सं० सवा पाँच सौ से ऊपर। मूल्य ३।।)

## (११) कर्मवाद और जन्मान्तर

इसके मूल-लेखक प्रसिद्ध दार्शनिक विद्वान् बाबू हीरेन्द्रनाथ दत्त, एम० ए०, बी० एल्०, वेदान्तरत्न हैं। इस पुस्तक का बङ्ग-भाषा-भाषियों में खासा आदर है। इससे लेखक ने भारतीय और पाश्चात्य सभी प्रामाणिक ग्रन्थों से प्रमाण देकर हिन्दू सिद्धान्तों का प्रतिपादन 'थियासफ़ी' के ढंग पर किया है। इसके पढ़ने से कर्म के सम्बन्ध की बहुत सी बातें मालूम होंगी और जन्मान्तर होने के विलक्षण उदाहरण देखने को मिलेंगे। पुस्तक अपने ढंग की बिलकुल नई है। पृष्ठ-संख्या पौने चार सौ से ऊपर। मूल्य केवल २।।) दो रुपये आठ आने।

## (१२) हिन्दी साहित्य का इतिहास

इसका विषय नाम से ही प्रकट है। इसमें पूर्व काल से लेकर आधुनिक काल तक के कवियों तथा लेखकों का परिचय और उनकी कृतियों के सुन्दर उदाहरण तो हैं ही; किन्तु लेखक ने विशेष काम किया है समय की प्रवृत्ति का पता लगाकर विचारधारा के विकास को व्यक्त करने में। यह संग्रह-ग्रन्थ नहीं, इतिहास है और अपने ढंग का बिलकुल पहला ग्रन्थ है। इसका तीसरा संस्करण अभी हाल ही में छपकर तैयार हुआ है। पृष्ठ-संख्या ५५७ + ४६ + १६। सजिल्द पुस्तक का मूल्य सिर्फ़ ४) चार रुपये।

## (१३) हिन्दी-रसगंगाधर

### प्रथम भाग

यह संस्कृत के उद्भट विद्वान् जगन्नाथ पण्डितराज के ग्रन्थ का हिन्दी रूपान्तर है। संस्कृत के जानकारों को यह बताने की आवश्यकता नहीं कि 'रसगंगाधर' संस्कृत साहित्य का एक अत्यन्त प्रामाणिक लक्षण ग्रन्थ है। अलंकार संबंधी स्वतन्त्र आलोचनाओं से भरा हुआ इतना पाण्डित्य-पूर्ण ग्रन्थ संस्कृत में इसके सिवा दूसरा नहीं है। इसी ग्रन्थरत्न का यह हिन्दी रूपान्तर है। इसमें उदाहरण के मूल श्लोक तो हैं ही, उनका हिन्दी रूपान्तर भी छन्दोबद्ध ही है। इस भाग में काव्य का लक्षण, काव्यों के भेद, ध्वनिकाव्य के भेद, रस का स्वरूप और तत्संबंधी भिन्न-भिन्न मतों का निरूपण तथा स्वमत-प्रस्थापन, स्थायी भाव, रसों के भेद, रस नौ ही क्यों हैं, रसों का परस्पर विरोध और अविरोध, रसवर्णन में दोष, गुण सम्बन्धी भिन्न-भिन्न मतों का निरूपण, भाव का लक्षण तथा उसके उदाहरण, रसाभास इत्यादि अत्यन्त महत्वपूर्ण विषयों का बड़े विस्तार के साथ मार्मिक वर्णन

किया गया है। कविता-प्रेमियों को इस ग्रन्थ की एक प्रति अपने संग्रह में अवश्य रखनी चाहिए। पृष्ठ-संख्या सवा चार सौ। मूल्य सिर्फ ३॥) तीन रुपया आठ आना।

### (१४) हिन्दी की गद्य-शैली का विकास

इस पुस्तक में हिन्दी गद्य का विकास-क्रम दिखलाया गया है और आरम्भ से लेकर अब तक के प्रायः सभी प्रधान गद्य लेखकों के चित्र देकर उनकी शैली की मार्मिक समीक्षा की गई है। इसके भूमिका-लेखक हैं पण्डित रामचन्द्र शुक्ल। पुस्तक हिन्दी की ऊँची परीक्षाओं की पाठ्य-पुस्तक है और इसका दूसरा संस्करण भी अब समाप्त-प्राय है। पृ० सं० २०० से ऊपर। छपाई जिल्द आदि उत्तम। मूल्य केवल २)